

# ऋग्वेद तत्त्वम्

किंवा

## ऋग्वेदान्तर्गतो वेदान्त विषयः



श्री सायणाचार्य विरचित भाष्य सहितः

महेता इत्युपाख्य जीवनराम तनुजन्मना

**रेवाशंकर शास्त्रिणा,**

प्रणीतेन (हिंदी) भाषानुवादेन समेतः

स च

छाया इत्युपाव्ह विजयशंकर तनुज

**गुलाबराय वकील,**

इत्येतैः प्राकाश्यं नीतः

संवत् १९८२. राजकोट. सन् १९२६.



श्री परमार प्रेस-राजकोट.



ब्रह्मनिष्ठ महात्मा श्री रंगिन शर्मा.
( अन्तिमाश्रम ) ब्रह्मीभूत शंकरानन्द सरस्वती.

ॐ

॥ तत् सत्परमात्मने नमः ॥

'ऋग्वेदतत्त्व' यानें 'वेदमें वेदान्त' नामके यह लघु पुस्तक मेरे परमगुरुश्री रंगिनशर्मा (और संन्यासानन्तर शंकरानन्द सरस्वती गुरुश्री कैवल्यानंद सरस्वती) को, उनोनें भवभयतारण जन्ममरणविदारण परमपदकी प्राप्तिका मार्ग बतलाया इससें स्मरणार्थ परम अभेद भक्ति सहित अर्पण करता हुं.

## वकील गुलाबराय विजयशंकर छाया.

परम गुरुश्री रंगिनशर्माका उपकार उनके शब्दोंमें उनके भावमात्रको लेकरके विदित करता हुं, इससें उसमें वर्णित स्थितिको में प्राप्त हो चुका हुं ऐसा मेरा कहनेंका आशय नहि,

---

राग भजन.

अनुकंपा तारी अनूपम आम में जाणी,
वाणीथी जॊय ना वखाणीरे अनुकंपा०
ग्रंथि भेदाणी मारी, शंका छेदाणी सघळी कर्मनी कोटियो कपाणी,
त्रिविधिना ताप मारा, चिंता अंगारा ठार्या, ज्ञानगंगानां पूर आणीरे. अनु० १
दृश्य प्रपंच सघळो समरस भासे प्रभु, न्यून अधिकता हणाणी;
भाव अभाव केरी, भावना छुटी सर्वे, स्वप्नानी बाजी समजाणीरे. अनु० २
गुरुए गोविंद मारा, घटमां प्रकटाव्या तेमां, मस्त रहे छे मन वाणी;
धन्य रंगीन छूटी ताणमताणी शाणी, समताराणीथी सुख माणीरे. अनु० ३

# प्रकाशकका विज्ञापन.



यह लघु पुस्तक की जिसका संक्षिप्त नाम 'ऋग्वेदतत्त्व' यानें 'वेदमें वेदान्त' दीया गयाहै, इसको प्रकाशित करनेकी शक्ति परमात्मानें कौन कौनसी व्यक्तिद्वारा दी, उन व्यक्तियोंके उपकार माननेको दो एक शब्द लिखनेंको आवश्यकता मानताहुं.

पुस्तकका नाम और तदन्तर्गत विषयोंके लिये मेरे परमगुरुश्री रंगिनशर्माका यथार्थ उपकार मानता हुं. और उनके अप्रतिम उपकारको प्रदर्शित करके मेरे दिलको संतुष्ट करनेके लिये यह पुस्तक उन महाशयको समर्पित किया है.

जामनगर हाइस्कूलमें दूसरी भाषाके रूपसें संस्कृत भाषा ली थी. इससे स्कूलमें शिक्षणीय पुस्तकोंसें अतिरिक्तभी कइएक पुस्तकोंका परिचय करनेका विचार होनेंके बाद मेरे सहृत मित्र त्रिभुवन प्रेमजी ( प्रश्नोरा नागर ) के पास मेरे सहृत मित्र केशवलाल मणिशंकरके साथ रघुवंश तथा किरातार्जुनीय काव्यके अमुक सर्गोंका परिचय किया. इस वजहसें संस्कृत भाषामें कुछ अधिक अंशसें प्रीति हुई.

राजकोटमें वकीलात् रोजगारके बादोलत निवास होनेंसें श्रीयुत सहृत वे. पू. आचार्य वल्लभजी हरिदत्तके तरफसें चारो वेदोंके पुस्तक मात्र ७॥ रु. दाममें प्राप्त होतें हैं ऐसी खबर मिलनेंसें 'वेद परमात्माकी वाङ्मय प्रतिमा है और घरमें होंय तो अच्छा, ऐसा विचार करके वे पुस्तक मंगवाये गये, और ऑफिस में प्रतिक्षण दर्शनार्थ पृथक् रक्खे गये.

उस मोकेपर महात्मा भीखाभाईके समागमका प्रारंभ हुवा, मेरे पिताजी के पास वे हरदम आया करते थे और रहा करतें थे. मेरे पिताजीके शरीरका अवसान होनेंके बाद ऋग्वेदके अध्ययनार्थ स्फुरणा हुई. और मेरे मातृकुलके पुरोहित पूज्य पंड्या बावाभाई मोतीरामको राजकोटमे बुलाकरके उनसें ऋग्वेदका नियमित सस्वर अक्षरोच्चारणात्मक अभ्यास किया. महात्मा भीखाभाई पिताजीके अवसानानन्तर मेरे यहांही निवास करनें लगे. वे अच्छे वेदान्त-

वित् थे. इससे उनोंने मेरी चित्तरूपभूमिकाको वेदान्तविषयके योग्य बनानेंको प्रयास किया.

दूसरी तरफसे ऋग्वेदका अर्थ समजनेकी आवश्यकता मानके सद्गत केशवलालजीके साथ विचार करके ऋग्वेदका सायणाचार्यरचितभाष्य, की जिसके आठ पुस्तक हैं वे मंगवाये. सार्थ वेदभाष्यके अध्ययनमें जामनगर राजकीय संस्कृतपाठशालाप्रधानाध्यापक और दूसरे समयमें राजकोट ट्रेनींग कोलेजके संस्कृत अध्यापक श्रीयुत शास्त्रीजी नारायणजी मूलजीनें बहुत मदद दी, उनके साथ मेरा अत्यन्त स्नेह था, और उनके ज्येष्ठबंधु सद्गत भीमजी व्यासका मेरे पिताजीके साथ घनिष्ठ संबन्ध था.

शास्त्रीजीका थोडे रोजके बाद काशीप्रयाण हुवा और थोडे दिनोंमें उन्का देहान्त हुवा, परंतु थोडे समयमेंभी उनोनें भाष्य समजनेकी ऐसी पद्धति बतलाई, की उनकी कृपासें भाष्य संपूर्ण परिचित हुवा. और उसके अनन्तर नित्य स्वाध्यायके रूपसें आवर्तन करते करते तदन्तर्गत संशय प्रायः निवृत्त हुवे.

वेदमें व्यावहारिक विषय अनेक आते है, और ऐसा कोई प्रसंग नहिं होगा की जिसकी विस्तृत या संक्षिप्त चर्चा वेदमें न हो. ऐसा विचार करके प्रत्येक ऋचाकी एक नोट की. सन १९११ से १९१५ तक वह पूर्ण हुई.

उस् कालमें परमगुरु रंगिनशर्माका समागम हुवा और उनके वादोक्त वेदान्त विषयोंमें प्रवेश हुवा. और नित्यस्वाध्यायमें वेदके परिशीलन कालमें अध्यात्मविषयप्रतिपादक ऋचायें जितनी दृष्टिगोचर हुई उन् सबोंकी नोट की.

*श्री रंगिनशर्माके अवसानकालमें, प्रसंगवशात् 'वेदमें वेदान्तविषय* आता है ' ऐसे मेरे कथनसें उनोनें स्वयंदेखनेका कहा परंतु शारीरिकस्थिति निर्बल होनेसे और अन्तसमयमें ' शंकरानन्द सरस्वती ' योगपट धारण करके संन्यास लेनेके बाद समाधिस्थ हो गये इस् वजहसें में उनको दिखलाने पाया नहिं, लेकिन उसी समयमें उन् ( अध्यात्म विषयक) ऋचाओंको प्रसिद्ध करनेकी स्फुरणा हुई.

श्री रंगिनशर्माके अवसानके पूर्व और पश्चात्भी परमहंस हरदेव भारतीके साथ निकट परिचय था. श्री रंगिनशर्माके पास जो कोई पढने योग्य उपनिषदें अपूर्णथी वे उन हरदेव भारतीजीके पास पूर्ण की, उसके अनन्तर करीब दो वर्षमें वे महाराजभी समाधिस्थ हुवे.

उसके बाद परमहंस स्वामी हरिप्रसादजीसें प्रांगध्रामे मुलाकात हुई. वे महाशयभी अध्यात्मविषयक ऋचाओंकी प्रसिद्धिमें संमत हुवे.

महात्मा नवलशंकर मोतीराम की जिनको बचपनसें वेदान्तका परिशीलन था, वे जामनगर और राजकोटमें रहाकरते थे. जब वे राजकोटमें आतेथे तब हमेशां मेरे पर कृपा करके मकान पर पधारतेथे और भिन्नभिन्न वेदान्त ग्रन्थोंको बांचते, और इस तरह अपने अनुभवका लाभ देतेथे. मुजसें वे वयोवृद्ध तपोवृद्ध थे, तथापि उतना श्रम लेतेथे. उनका में उपकार मानता हुं.

अखीरमें शास्त्रीजी रेवाशंकर जीवनरामका राजकोटमें आगमन हुवा. और उनोंने काशीजीमें व्याकरण और वेदान्तेम परीक्षा दीथी इससें उनके संग अध्यात्मशास्त्रके परिशीलनका प्रारंभ किया. उनसें प्रसंगवशात् वातचित होनेंसे ऋग्वेदान्तर्गत अध्यात्मविषयक ऋचाओंके छपवानेमें प्रोत्साहन मिला और प्रत्येक ऋचाके सायणाचार्योक्त भाष्यका हिन्दी भाषामें अनुवाद करनेंका उनोंने मंजूर किया. और बहुतही परिश्रमके साथ उनोंनें यह कार्य किया.

इस भाष्यके (हिन्दी) अनुवादकी संगतिके विषयमें, परमपूज्य परमहंस स्वामी माधवानन्दपुरीका राजकोटमे अनायाससें चातुर्मास्यके लिये आगमन हुवा था, उनको थोडासा भाग बतलाया, उनोंने संमतिके साथ पसंद किया.

इस प्रकार पुस्तककी प्रसिद्धिमें जिन् जिन् महात्मा और गृहस्थोंनें आश्रय दिया उन सबोंका में उपकार मानता हुं.

पुस्तकान्तर्गत विषयोंके बारेमें यही वक्तव्य है की-वेद अपौरुषेय और अत्यन्त गंभीर है. ऋग्वेदमें समस्त ऋचायें १०७४० हैं. और उसके दशोपनिषद् हैं. उपनिषद् यह वेदान्तविचाररूपही है. उस स्थितिमें इस पुस्तककी भीतर जहां मात्र १४८ ही ऋचायें पृथक् की गई हैं इनकी कौन गणना हो सके? निर्णय यही है की सायनाचार्य

के भाष्यमें स्पष्टतया जिन जिन ऋचाओंकी अध्यात्मपरता मुझे अवगत हुई वेही ऋचायें पृथक् की गई है.

वेदान्तज्ञानकी उपलब्धिमें प्रथम निष्कामकर्मद्वारा चित्तशुद्धिकी परम आवश्यकता है. और विक्षेपादि दोषोंके निवर्तनानन्तर आत्मानात्मवस्तु–विषयक विवेक प्रकट होता है. उसके बाद अनात्म वस्तुके तरफ वैराग्य होनेमें आत्मवस्तुकी जिज्ञासा होतीहै. ओर तत्पूरणार्थ ब्रह्मनिष्ठ श्रोत्रिय गुरुके पास उपसदनविधिपूर्वक अध्यात्मविषयका श्रवण मनन और निदिध्यासन करनेसे परब्रह्म परमात्माका साक्षात्कार हो सक्ता है. यह पद्धति इस् पुस्तकमेंकी ऋचा-ओंमें क्रमसहित बतलाई है. यद्यपि ऋग्वेदमें वैसी संकलना बहुत करके वेदान्तज्ञानकी प्राप्तिके लिये है ऐसा कहे सकें हैं, तथापि इस पुस्तकमें वेदा-न्तशास्त्रकी एक मुख्यप्रक्रिया यथार्थ संकलित विदित होतीहै. जैसे उच्चकोटिके मुमुक्षुके लिये आत्मपदार्थमें अनात्मपदार्थका अध्यारोप करके पश्चात् अपवाद पुरःसर शुद्धब्रह्मका स्वरूप उपदिष्ट किया जाता है. और उसी प्रकार सृष्ट्यु-त्पत्ति श्रुतिमें अध्यारोप स्पष्ट प्रतीत होता है. और 'नासदासीत्' सूक्तमें 'सृष्ट्यु-त्पत्तिके प्राक्कालमें क्या था, यह बतला करके 'सृष्टि कैसे हुई' यह कहा गया हैं. उसके बाद 'परमात्माका स्वरूप वास्तविक कैसा है' यहभी कहा है. इस प्रकार अध्यारोप और अपवादसें परमेश्वरका वास्तविक स्वरूप कहा गया है.

पूर्वोक्त संकलनाका सावधानतासें मनन होगा तो यह पुस्तक पारमार्थिक आत्मस्वरूपका प्रकाशकरूपमें प्रतीत होगा. मूल मंत्र ( ऋचा ) के पूर्व चार अंक दीयें हैं. वे सब प्रचलित संख्या, अष्टक संख्या, अध्याय संख्या, और वर्ग संख्या बतलाई गई है. और वे स. अ. अ. व. अक्षरोंसें प्रदर्शित की गई हैं.

॥ ॐ तत्सत् ॐ ॥



ॐ

॥ तत्सत्परमात्मने नमः ॥

# ऋग्वेद,

(के अन्तर्गत विषयें).

१. ऋग्वेद, यजुर्वेद, सामवेद और अथर्ववेद ऐसे चार वेद है, शास्त्रमें अमुक स्थलमें "वेदत्रयी" ऐसाभी कहा गया है, परन्तु अथर्ववेदका ऋग्वेदमें समावेश करके वह वाक्य उच्चारित किया गया हो ऐसा समझा जाता है. (अष्टक ३-८ १० ऋचा ३ में "त्रयो अस्यपादा" तीन वेद हैं एसा लिखा है, उसके अनन्तर पुरुष सूक्के ८ ४-१८ में ऋचा ९ में तीन वेद प्रकट हुवे ऐसा लिखा है.

२. शास्त्रीय रीतिसें वेद अपौरुषेय माने जातें है, याने किसी मनुष्यके कृतिविषय वे है नहिं, परतु बृहदारण्यक उपनिषद् (अध्याय २ ब्राह्मण ४ म. १०) में वेद परमात्माके निश्वासरूप कहे गयें है, वह श्रुति-"अस्य महतोभूतस्य निश्वसितमेतचद्दग्वेदो यजुर्वेद सामवेदोऽथर्वाङ्गिरस इतिहासः पुराणम्" (इत्यादि) इस् तरहकी है, और इसी लीये वेदके प्रत्येक अध्यायके प्रारम्भमें सायणाचार्यनें अपनें भाष्यमे मगलाचरणरूपसें लिखा है की-

यस्य निश्वसित वेदा यो वेदेभ्योऽखिलं जगत् ।
निर्ममे तमहवन्दे विद्यातीर्थमहेश्वरम् ॥

३. दुसरी तरफ पुरुष सूक्त जो ऋग्वेदमें अष्टक ८ ४-१७, १८, १९, में है, उसके वर्ग १८ के ९ मत्रमें, और जो पुरुष सूक्त यजुर्वेदमें ३१ अध्यायके ७ मत्रमें है, जिसमें ऋग्वेदकी अपेक्षासें ६ मत्र अधिक हैं उसमें, और अथर्ववेदमें काड १९-२-६ में मत्र १३ में है, जिसमें १६ मत्र हैं, परंतु मत्रान्तर्गतशब्दोंकी रचनामें कुछ विशेष है, उसमेंभी, ऋग्वेदमें जैसा कहा है तैसाही बतलाया है यही ऋग्वेदका मत्र है की-"तस्मायज्ञात्सर्वहुत ऋच सामानि जज्ञिरे। छन्दासि जज्ञिरे तस्मायजुस्तस्माद जायत" परतु उसका अर्थ ऐसा नहि है की जैसे आकाशादिककी उत्पत्ति परमात्मासें हुई है तैसें ही वेदोंकी उत्पत्ति भी परमात्मासें हुई, लेकीन उसका यही अर्थ है की महा-

प्रलयकालमें वेदभी परमात्माके स्वरूपमें लीन हो जाते हैं, और पुनः सृष्टिके समय उनका आविर्भाव होता है, उस रीतिसें अर्थ करनेसें बृहदारण्यक श्रुतिके साथ विरोध आता नहि. इस विषयमें श्रीमद्वेदव्यासभगवत्प्रणीत वेदान्तसूत्रों-के जगद्गुरु श्रीमच्छङ्कराचार्यप्रणीत भाष्यमें और "ब्रह्मामृत वर्षिणी" नामक उन् सूत्रोंकी (स्वतंत्र) टीकामें सविस्तर निर्णय किया है (वेदान्त सूत्र १-३-२८ तथा २९ में देखो) याने वेद किसी मनुष्यकी कृति नहि हैं किन्तु अपौरुषेय हैं.

४. वेद अपौरुषेय होनेपरभी किसी एक स्थानमें वेदोंकी रचना हुई है ऐसा कोइ लोक मानते हैं. दृष्टान्त रूपसें कहा जाय तो जिनकी विपुल शास्त्र-दर्शिता प्रतीत होती है वैसे लोकमान्य मरहुम श्रीबालगंगाधर तिलकनें वेदोंकी रचनाके कालनिर्णयमें प्रयास किया है. और यह प्रसंग उनोनें रचे हुवे Artic Homes "आर्टिक होम" नामक पुस्तकमें उपलब्ध होता है: उसका यह अभिप्राय समझा जाता हैकी—कीसी एक प्राचीन समयमें मनुष्योंका निवास उत्तरध्रुवके निकटके प्रदेशमें संभवित हो सक्ता है, और उसी स्थानमें वेदोंकी रचना उसी समय हुई हो यह उपपन्न होता है. इसमें प्रमाणभूत ऋग्वेदकी ऋचा और पारसीओंके झन्ड भाषाके ग्रन्थोंमेंसे फकरेओंका परस्पर मिलान करके उस परसें ऐसा कहते हैं की-उसमें लिखे मुताबिक सूर्य चन्द्रकी गति छत्राकार वर्तुल दिख पडती थी, और यह वर्तुल गति उत्तरध्रुवके निकट प्रदेशमें रहनेवालें लोकोंकोही प्रतीत हो सके, इससें उत्तर ध्रुवके निकट मनु-ष्योंका निवास सिद्ध होता है. परंतु वह कल्पना ठीक नहि पाई जातीहै ऐसा निम्न प्रदर्शित हकीकतसें मालुम पडता है. (१) अष्टक१-६-२५ ऋचा १० में सूर्यके उदय और अस्तका वर्णन है.उत्तर ध्रुवके निकट प्रदेशमें वैसा होना दुर्घट है. (वस्तुतः सूर्यका उदय और अस्त होता ही नहि. केवल जब मनुष्योंकी दृष्टि-मर्यादासें वहार उनकी गति है तब अस्त माना जाता है) फिर २-७-७ ऋचा ९में प्रदर्शित किये गये सूर्यके विशेषणोंसेंभी यह बात पाई जाती है. औरभी ४-७-३४ ऋचा २१में भी देखनेसें संशय निवृत्त हो सक्ता है. (२)ऋग्वेदमें किसी एक स्थलमे पांच ऋतु होनेका बतलाया है और अधि-कमास होनेकाभी वृतान्त है (२-८-६ ऋचा ३). परंतु उत्तरध्रुवके

प्रदेशमें पांच या छ ऋतुयें होनेका संभव नहि है. ऋतुओंका विभागभी सूर्यकी गतिकी अपेक्षा रखता है. वहांतो शिशिरसमय जादेतर रहना चाहिये. छ ऋतुओंकी जगापर पांच ऋतु लिखें हैं इसका समाधान यही है की हेमंत और शिशिर ऋतुको एक ही माने हैं (अष्टक २-८-६ ऋचा ३के भाष्यमें और ऐ. ब्रा. १-१ देखनेसें निर्णीत होगा). और अधिक मासको सप्तम ऋतु अष्टक २-३-१६ ऋचा १५ के भाष्यमें कहा है. (३) प्रस्तुत विषयमें आनेपर ऋग्वेदमें जहाजके उपयोगके दृष्टान्त अनेक स्थलार हैं. (१-२-१७ ऋचा ७, १-४-२१ ऋचा २,४-३ २४ ऋचा २, ८-२-४ ऋचा १०) उसी प्रकारसें ९९ नदीयां कहीहैं, मुख्य २१ उनमें भी प्रधान नदीयां ७ कही हैं. जहाजोंका उपयोग और उतनी बडी संख्यावाली नदीयोंका उत्तरध्रुव प्रदेशमें होनेका संभव पाया जाता नहिं. कारणकी विशेष बरफ होनेसें वैसा होना संभवित नहि है. नदीयोंके गंगादिक नाम दीयें हैं इससें पूर्व कल्पमेंभी वेही नाम होंगे ऐसा सूचित किया जाता है. नदीयोंकी अधिक संख्याके विषयमें १-२-२८ ऋचा १४ में ९९नदीयां होनेका बतलाया है. और ७-८-२४ ऋचा ३ और ८-२-१६ ऋचा १२ में ७ नदीयां मुख्य है ऐसा लिखते हैं, और ८-२-७ ऋचा ८ में २१ नदीयां होनेका लिखा है, और ८-३-६ ऋचा १ और ५ में प्रधान तो ७ ही हैं ऐसा नाम निर्देश करके दिखलाया है. और ८-३-७ ऋचा ८ में ऊर्णावती नदी कही है, जिसके तीरपर ऊर्णासमान रोमवाले पशु होतें हैं ऐसा भी लिखा है. (४) और मि. तिलक कहतें हैंकी किसी कालमें हिमके अधिक पातकी संभावना करके मनुष्यलोक अपनी जान मिलकत बचानेको उपरसे नीचे अनु क्रमसें आये. मि. तिलकका यह कथन है की वैसा हिमपातका समय अमुक वर्षोंके अनन्तर आता है, इससें यह अनुमान हैकी मनुष्यसृष्टि उत्तरध्रुवके निकट करीब अमुकसहस्र किंवा अमुकलक्ष वर्षोंकी पहिले थी, लेकिन ऐसा हो तोभी इसी हेतुसें वेदोंकी रचना भी उसी स्थानमें और उसी समयमें होनी चाहिये ऐसा शास्त्रविरुद्ध माननेका कारण नहि है. जहां परमात्मासें वेदोंका आविर्भाव मानतें हैं वहां उस स्थलका उस प्रकारका वर्णन वेदमें उपलब्ध हो तो कोई आश्चर्य नहि है.

५ वेदकी अपौरुषेयताके लिये मन्त्रोंके द्रष्टा ऋषिलोक भी कौन थे उस विषयपर सायणाचार्यने लिखा है उससे भी समझा जाता है,

" तस्य सूक्तस्य दृष्ट्वा तदीय ऋषिः। वेदप्राप्त्यर्थं तपोऽनुतिष्ठतः पुरुषान्स्वयंमूर्वेदपुरुषः प्राप्नोत्, तथाच श्रूयते-अजान्हवै पृश्नींस्तपस्यमानान्ब्रह्म स्वयंभ्वभ्यानर्ष तदृषयोऽभवन्निति। तथा अतीन्द्रियस्य वेदस्य परमेश्वरानुग्रहेण प्रथमतो दर्शनात् ऋषित्वमित्यभिप्रेत्य स्मर्यते—

"युगान्तेऽन्तर्हितान्वेदान्सेतिहासान्महर्षयः।

लेभिरे तपसा पूर्वमनुज्ञाताः स्वयंभुवेति ॥" अष्टक १-१-१ अनुक्रमणिका

६ वैदिकमुनि *हरिप्रसादकृत वेदसर्वस्वमें* वेदका *आविर्भाव* और विभागके विषयमें लिखा है की—

" मनुष्य सृष्टिके आरम्भमें मनुष्यमात्रके लिये ईश्वरकी अपार दयासे ऋषियोंके हृदयमें जिस ज नका प्रकाश हुवा वही ज्ञान यहा वेद शब्दका ज्येष्ठ अर्थ विवक्षित है। वह जिस आनुपूर्वीविशेषयुक्तशब्दविशेषसे मनुष्य मात्रमें फैलाया गया, उसको " वाक् " कहते है। ( पृष्ठ ९ )

इस वाङ्मय मन्त्रके तीन विभाग किये है। उनकी प्रतिपादक श्रुति यह है " सारा एषा वाक् त्रेधा विहिता, ऋचो यजूंषि सामानि "

उन मन्त्रोंका नाम ऋचा है जिनमें अर्थवशपादोंकी व्यवस्था है, अर्थात् जिन मन्त्रोंमें अर्थ अधूरा न रहे, पूरा कहा जाय. इस प्रकारके अर्थबन्धनसे 'एक एक पादमें इतने २ अक्षर हों, न्यून वा अधिक न हों,' इस प्रकार पादोंकी मर्यादा है, उनको ऋचा कहते है. " गीतिषु सामाख्या ' (मी. २।१। ३६ ) जो मन्त्र गाये जाते है, उनकी संज्ञा साम है। ' शेषे यजुः शब्द " (मी. २।१।३७ ) ऋचा और सामसे शेषमन्त्र यजु शब्दसे कहे जाते है. (पृष्ठ ११)

जिन मन्त्रोंको ऋचा नामसे कहा गया है, वे अवान्तर भेदसे दो प्रकारके है-एक वे, जिनका यज्ञादि कर्मोमें कथञ्चिद् उपयोग है. दुसरे वे, जिनका यज्ञादि कर्मोमें कथञ्चिदभी उपयोग नहि, किन्तु भैषज्य तथा राजनीति आदि अनेक सर्वजनसाधारण लौकिक विषयोंका प्रतिपादन करते है। इन दूसरे प्रकारके मन्त्रोंकी संज्ञा " अथर्वाङ्गिरस " है.

७. ऋग्वेदमें ८ अष्टक हैं, १० मंडल हैं, ६४ अध्याय हैं, १०१७ सूक्त हैं, २००६ वर्ग हैं, और ऋचायें १०४७२ (परिशिष्ट वर्जित) हैं, इस प्रकारसे ऋग्वेदका 'वर्हिच' ऐसा नाम यथार्थ है।

८. वेदोंमें कर्म उपासना और ज्ञान इन तीन कांडोंका समावेश होता है, यजुर्वेदमें देखते हैं तो चालीसवें अन्तिम अध्यायमें ईशावास्य उपनिषद्हीका भाग पाते हैं, ऋग्वेदके अन्तिम अष्टम अष्टकमें वेदान्त भाग ही अधिक रूपसें उपलब्ध होता है, लेकिन उससे अन्तिम भागहीमें अध्यात्म विषय होनाही चाहिये ऐसा कहे सक्के नहिं, पहिले अष्टकोंमेंभी वेदान्त विषय बहोतसी ऋचाओंमें मालुम पडता है. ज्ञानभाग अथवा वेदान्तको वेदका शिरोभाग कहा जाता है, इससें वेदके अन्त भागहीमें वह विषय होना चाहिये ऐसा संकुचित अर्थ सकारण नहि है, वेदकी कांडत्रयीमें अध्यात्मविषय अप्रतिमफलक होनेसें उसको शिरोभाग कहते होंय तो अनुचित नहि है.

९ ऋग्वेदके अन्तर्गत विषयोंके तलाशकी पहिले यह विषय अवश्य ध्यानगोचर करना चाहिये, वह यहकी पूर्वोक्त प्रकारसें वेद परमेश्वरके निश्वास रूपही हैं, मनुष्यकी कृति नहि हैं. इस विषयमें शास्त्रोंके वचनोंपर अचल श्रद्धा होनी चाहिये, और वेदमें ऐसे विषय, ऐसे नाम, और ऐसे इतिहासोंकी गाथा उपलब्ध होती हैं की जिनसे साधारण लोकोंको वेदकी अर्वाचिनताका भ्रम हो जाता है. विशेषमे जनतामें विद्याके अधिक प्रचारसें और सुधारणामें प्रगतिके वजहसें उन् नामादिकका उपयोग संभवित है इस लिये वेद परमेश्वरके निश्वासरूप न हो करके आधुनिक हैं ऐसी शंका निरवकाशही है, यह निम्नदर्शित विषयसें स्फुट होगा.

१०. ऋग्वेदमें इस विषयका निर्णय पाया जाता है, और वह अष्टक ८-८-४८की तृतीय ऋचामें स्फुट है, उसमें "यथापूर्वमकल्पयत्" ऐसे शब्द हैं. सायणाचार्य उसपर भाष्यके रूपसें लिखते हैं की "यथापूर्वे पूर्वस्मिन् काले अकल्पयत् सृष्टवान् तथैवागामिन्यपि कल्पे करिष्यतीत्यर्थः" व्यास सूत्रोंमेंभी इस विषयकी चर्चा है, सो उसपरके शांकरभाष्यमें विशदीकरण होता है. देवताओंको ब्रह्मज्ञानका अधिकार है की नहि इस विषयमें संशय होनेकेबाद निराकरणके लिये वेदकी नित्यतासिद्धिके प्रसंगमें सूत्र १-३-

२८में उस विषयको स्पष्ट किया है. वहां ऐसा सिद्धान्त प्रदर्शित किया हैकी—नाम और रूप याने आकार सर्वदा जो सनातन याने अनादि है उनही नाम रूपको चित्तमें याद करके सृष्टिकी उत्पत्ति प्रत्येक कल्पमें ईश्वर करते हैं, "अनादिनिधना नित्या वागुत्सृष्टा स्वयंभुवा। आदौ वेदमयी दिव्या यतः सर्वाः प्रवृत्तयः"॥ सूत्र १-३-३०में वही विषय है, वहांभी ऐसे शब्द है की "समान नामरूपत्वाच्चाऽऽवृत्ता वप्यविरोधो दर्शनात्स्मृतेश्च" उस सूत्रकी "ब्रह्मामृत वर्षिणी" नामक (१-३-३० सूत्रकी) टीकामें महाभारतमेंका श्लोक प्रमाणरूपसे दिया है— "यथर्तुष्वृतुलिङ्गानि नानारूपाणि पर्यये। दृश्यन्ते तानि तान्येव तथा भावा युगादिषु॥ ऋषीणां नामधेयानि याश्च वेदेषु दृष्टयः। शर्वर्यन्ते प्रसूतानां तान्येवैभ्यो ददात्यजः॥" भगवान् भाष्यकारभी १-३-२८ सूत्रके भाष्यमें लिखते हैं की—" नाम रूपं च भूतानां कर्मणां च प्रवर्तनम्। वेदशब्देभ्य एवादौ निर्ममे स महेश्वरः॥" इन् सब प्रमाणोंसे स्पष्ट अवगम होगा की वेदमें नाम, आकार, इतिहास इत्यादिक सब प्रत्येक कल्पके वहके वही चले आ रहे हैं; इससे वेदको आधुनिक किंवा मनुष्योंकी कृति कहनेका अवकाश नहि है.

११. पूर्वोक्त प्रकारसे स्पष्ट रूपसे अध्यात्मविद्या कई एक ऋचामें पाई जाती है परन्तु दुसरे प्रकारसे प्रायः अधिक रूपसे देवताओंको परमेश्वर स्वरूपसे वर्णित किये हैं, इतनां ही नहि लेकिन कई एक प्रसंगपर कई एक पदार्थोंकोभी देवतारूपसे कहे हैं, और उसी पद्धतिसे गूढ रूपसेतो सकल दृश्य परमात्मस्वरूपही हैं ऐसा वेदका हार्द पाया जाता है ऐसा कहनेमें अति-शयोक्ति नहि मानी जायगी. उसके बाद अजातवादकी तरह किंवा विवर्तवादकी तरह अथवा लयचिन्तनकी तरह प्रत्येक दृश्योंका मूल कारणमें लय (चिन्तन) करनेसे वे दृश्य परमात्मरूपही हैं ऐसा भाव उपलब्ध होता है. उस् प्रकारसे जो पुरुष जैसा अधिकारी हो सो अपनी अनुकूलतानुसार उस प्रक्रियाको ग्रहण करे इसी हेतुसे भिन्न भिन्न प्रकार आत्मज्ञानार्थ प्रदर्शित किये होंय ऐसा मालुम होता है.

१२. इस अन्तिम विषयको समग्र रूपसे ख्यालमें रखके सायणा-चार्यके भाष्यपरसे वैसी प्रक्रिया जिस जिस ऋचामें दिख पडी है उस उसको

अलक अलक तारण करके "ऋग्वेदतत्त्व" यानें " वेदमें वेदान्त " नामक इस पुस्तकमें प्रदर्शन करनेंको यथाशक्ति प्रयास किया गया है.

१३. पूर्वोक्तक्रमानुसार सब मिलके ऋग्वेदमें १०४७२ ऋचायें हैं. उनमेंसें वेदके अलक अलक प्रसंगसें सात विभाग निम्न प्रदर्शित प्रकारसें व्यवस्थित किये हैं—

(१) शुद्धवेदान्त किंवा अध्यात्मविद्यामें जिन् ऋचाओंका अर्थ हमको स्पष्ट रीतिसें अवगत हुवा है वैसी ऋचायें.

(२) तत्तद्देवताको उद्देश करके किसीको परमात्मा, अन्तर्यामी, नियामक, व्यापक, इत्यादि रूपसें जिनमें वर्णन किये हैं वैसी ऋचायें.

(३) मनुष्यमेंसें तप और मंत्रके प्रभावसें जो लोक देवत्वको पाये हैं उन विषयोंको बतानेवाली ऋचायें.

(४) देवताओंकी शक्ति किंवा पराक्रम बतलानेवाली ऋचायें.

(५) वैदिक मन्त्रोंके जपसें अथवा प्रकारान्तरसें यथाविधि अनुष्ठान करनेंसें प्राप्त होनेवाले प्रभावको बतलानेवाली ऋचायें.

(६) पुराणोंमें कहे हुवे अवतार सरिखे प्रसंगोंको बतलानेवाली ऋचायें.

(७) व्यावहारिक विषयोंको बतलानेवाली ऋचायें. पूर्वोक्त विभागोंमें किस किस रीतिसें प्रसंग अथवा विषय प्रदर्शित किये हैं सो निम्न भागमें प्रदर्शित किया है.

१४. प्रथम विभागमें अध्यात्मतत्त्व और उसको उपलब्ध करनेके लिये उपाय और ज्ञानका प्रभाव बतलाया है. पारमार्थिक तत्त्वको उपलब्ध करनेको उत्सुक मुमुक्षु जनोंको अज्ञानकी निवृत्ति द्वारा कामक्रोधादिक विकारोंको निर्मूल करनेके लिये चित्तशुद्धि संपादनार्थ निष्काम कर्म करनेकी अत्यन्त आवश्यकता है, यह विषय २-२-७ ऋचा १२ में निष्काम यज्ञयागादि कर्म चित्तशुद्धिके द्वारा निरतिशयानन्दरूपब्रह्मप्राप्तिमें सहायक होनेसें संसारसागर उतरनेका साधनरूपसें कहे गये हैं. किंवा उसका नौकारूपसें सामर्थ्य प्रदर्शित किया है. ऋचा १ और ५,२-२-२४ में विष्णुशब्दका अर्थ सर्वतन्त्रस्वतन्त्र अगाध और अचिन्तनीय शक्तिवाला व्यापक परब्रह्म परमात्मा

( अर्थरूपसें ) बतलाया है, और उसी तरह २-३-१४ में ऋचा १,४,५ में भी ब्रह्मका अचिन्त्यशक्तिमत्त्व प्रकट किया है. और ब्रह्म किसीका ज्ञेय ( ज्ञान विषयीभूत ) नहि है यह भी निर्दिष्ट किया गया है. ऋचा १६,२-३-१७ में स्त्रीपुरुषादिक मंज्ञा (नाम) को निरवकाशत्वप्रदर्शन सहित संपूर्ण यह जगत् ब्रह्मस्वरूपही है ऐसा निर्णीत किया है. उसके बाद ऋचा २० और वर्ग १८ की ऋचा २१,२२ में जीवात्मा और परमात्माका वास्तविक अभेद स्फुट कहा गया है. (इन तीनो ऋचा सहित १६४ सूक्त २-३-२३ तकका वामन सूक्त कहा जाता है, यह सब अथर्ववेद ९ काण्डके ४ तथा ५ अनुवाकके अन्तर्गत है, उसमें थोडासा विशेष है. ऋचा ३०, २-३-१९ में वैराग्य प्राप्त करनेके लिये शरीरकी असारता और क्षणिकता बतलाकरके तदन्तःप्रतीयमान जीवात्माको नित्य निरूपित किया है, और २० वर्गकी ३२ ऋचामें गर्भवासके असह्य क्लेशसें बचनेके लिये आत्मज्ञानकी आवश्यकता सिद्ध कही हुई है. यह सब प्रकार निष्काम कर्मोंसें चित्तशुद्धि होनेके बाद विरक्ति होनेसें साधनचतुष्टय संपादन करके ब्रह्मके अपरोक्ष विज्ञानमें पूर्ण उपकारक बतलाये गये है.

१५. इस प्रकार चित्तशुद्धि होजानेके बाद साधनचतुष्टयसंपन्न हो करके साक्षादपरोक्षपरब्रह्मके स्वरूपका २-३ २१ ऋचा ३६ सें, ३९ तक प्रदर्शन किया गया है. और यह अवश्य अपरोक्षज्ञान होनाही चाहिये ऐसा स्फुट कहा गया है. और ऋचा ४६ अष्टक २-३-२२ में परमात्मा एक होने परभी उपाधिके भेदसें भिन्नतया प्रतीत होता है ऐसा कहा हुवा है. और इसके अनन्तर अध्यारोप और अपवादकी प्रक्रिया बतला करके ज्ञान प्राप्त करनेके मार्गको बतलानेके लिये समग्र भूतभौतिक जगत् परमात्मासें ही उत्पन्न हुवा है ऐसा २-५-२ ऋचा १ में निरूपित किया गया है. और द्यावापृथिवीका कारण कौन है और द्यावापृथिवीमेंसे पहिले कौन उत्पन्न हुवा है ऐसा प्रश्न करके समस्त स्थावरजंगमात्मक प्रपंच परमात्मामें ओतप्रोत है ऐसा स्पष्ट प्रतिपादन किया है.

१६. अष्टक ३-४-१० ऋचा १० में गायत्रीमंत्र है. सायणाचार्यने उस मंत्रका शाङ्कर भाष्य दीया है उसमें व्याहृति और शिरःसहित गायत्री मन्त्रके प्रत्येक पादोंका रहस्य प्रकट किया हुवा है. (तथाहि) 'भूरिति सन्मात्रम्'

लोकमें जो कुछ सद्रूपसें अवस्थित है सो ॐकारवाच्य ब्रह्मही है. 'भूवइति चिद्रूपम्' परमात्मा स्वयंप्रकाश होनेसें सबोंको प्रकाशित करते हैं, इससें वह चिद्रूप है. और 'स्वरिति सुखस्वरूपम्' परमात्मा अखंडानन्द रूप हैं. यानें भूरादिक तीनो व्याहृतियोंसें परब्रह्म परमात्मा सच्चिदानन्दरूप है, यह निर्दिष्ट किया गया है. इसी तरह भूरादिलोकभी ॐकारवाच्य ब्रह्मरूपही है. सिवाय परमात्माके और कुछ हैही नहि यह समुदित अर्थ विशद किया गया है. व्याहृति और शिरोभागसेंभी सर्वात्मक अखंड अद्वितीय सच्चिदानंदरूप अर्थ समझाया गया है. यानें सर्वव्यापक, सर्वप्रकाशक, सर्वोत्कृष्ट, नित्यमुक्त, आत्मरूप सच्चिदानन्दात्मक ॐकारवाच्य जो ब्रह्म है वह मैं हुं यह तात्पर्य सूचित कर दिया है.

१७. अष्टक ३-५-२५ और २६ वह सूक्त १८ में है. उसमें ऋचायें १३ हैं. उनमें वामदेव ऋषिको गर्भस्थानमें भी ज्ञान हो गयाथा वह वृत्तान्त प्रदर्शित किया है. वामदेव ऋषिको गर्भहीसे ज्ञान होनेके सबब गर्भवासका और योनिद्वारा बहार आनेका तिरस्कार होनेसें. यानें गर्भस्थिति और योनिद्वारा अपसरण यह नापसंद होनेसें योनिद्वारसें बहार आना उनोंनें नामंजूर किया. और अपनी माता शचीदेवीका पार्श्वभाग (कुक्षि) विदारण करके बहार आनेको तत्पर हुवे. ऐसा होनेसें उन् शचीदेवीने अपने प्राणत्राणार्थ इन्द्रकी माता अदितिका ध्यान किया, उसी समय अदितिभी इन्द्रको साथही में लेकरके वहांपर आ पहुंची की जिस आश्रममें वामदेवजीकी माता शचीदेवी तकलीफ पा रहीथी, वहांपर उपस्थित होकरके इन्द्र और अदितिने वामदेवजीको समझाये और उनके वचनोंको मंजूर करके वामदेवजी उसी योनिमार्गहीसें बहार आनेको स्वीकार करते भये. वामदेवजीका उसके अनन्तर द्वितीय जन्म हुवा नहिं. उनके अपरोक्षानुभवका माहात्म्य इसी (३) अष्टकमें अध्याय ६ वर्ग १५ और १६ में प्रदर्शित किया गया है. और वामदेवजीनें "अहं मनुरभवं सूर्यश्च "इत्यादिक मंत्रोंमें अपना सार्वात्म्यभाव प्रकटित किया है. गर्भहीमेंसे जन्मान्तरानुष्ठित साधनोंसे ज्ञान होनेपरभी महात्माओंकोभी योनिद्वारहीसें बहार आना पडता है, और वैसे अपरोक्ष ज्ञानवाले महात्मा पुरुष अवशिष्ट प्रारब्धमात्रका उपभोगपर्यन्त इस लोकमें

जीवन्मुक्त रूपसें रहेते है लेकिन उनका दूसरा जन्म होता ही नहि. यह तात्पर्य भी उसी अष्टकमें बतलाया गया है.

१८ अष्टक ३-७-१४ की ५ ऋचा आदित्य स्वरूपकी प्रत्यायक मालुम होती है. और वही ऋचा इतर उद्देशसें परब्रह्मके स्वरूपकाभी निरूपण करती है. और वही मंत्र कृष्णयजुर्वेदीय कठवल्ली उपनिषद्में २-२-२ मेंभी है.

१९ अष्टक ४-५-११ ऋचा २ से ५ तकमें परमेश्वरका अत्यन्त गहन स्वरूप कहा है याने अपचीकृत पंच महाभूत और पंचीकृत पंच महाभूतके कार्य सूक्ष्म और स्थूल शरीर और सकल दृश्यवाले संसारमेंभी परमात्मा वस्त्रोंमे तन्तुओंकी तरह ओतप्रोत है. लेकिन हरएक लोक उसको यथार्थ समज सक्ते नहिं. जिस किसीका अज्ञानात्मक आवरण नष्ट हो गया हो वही सिर्फ जान सक्ता है. और उसी अष्टक ४-७-३३ ऋचा १८ में इन्द्रको परमात्मस्वरूपसें वर्णित किये हैं. और वही इन्द्रशब्दके लक्ष्यार्थ परमात्मा अपनी मायाशक्तिसें प्रत्येक प्राणिमात्रके अन्तःकरणमें प्रतिबिंब स्वरूपसें भिन्न भिन्न स्वरूपसें (बुद्धोंको) प्रतीयमान होतें है. यह श्रुति "बृहदारण्यक उपनिषद्"२-५-१९ में भी है.

२० परिपूर्ण ज्ञानवाले वसिष्ठ ऋषिके दृष्टान्तसें ज्ञानका महत्त्व अधिक रूपसें पाया जाता है. अष्टक ५-३-२३ ऋचा ८ से १० तक और वर्ग २४ ऋचा ११ से १४ तक किसी प्रबलसंस्कारके प्रभावसें वसिष्ठ ऋषिको जब उर्वशीके उदरमें गर्भरूपसें प्रविष्ट होनेका संकल्प हुआ तब वसिष्ठजीने अपनें ज्योतिःस्वरूपका किस प्रकारसें अतिक्रमण किया है उस वृत्तान्तकी प्रशंसा की गई है.

२१ अष्टक ६-७-१६ सूक्त १ मंडल ९ सें पवमानका प्रारंभ होता है. वह अष्टक ७-२-१८ तक है. एकादशी किंवा जयन्ती अथवा मरणोन्मुख प्राणिकी समक्ष इस पवमानका पाठ करनेंसे महत् पुण्य होता है और मरणोन्मुख प्राणिकी सद्गति होती है. इस पवमानमें कई एक देवताओंका नाम निर्देश किया है. और कई एकको परमेश्वर स्वरूप कहे हैं.

२२ अष्टक ७-७-१६ ऋचा ९ और १० में और वर्ग १७ की ऋचा ११-१२-१३ में अध्यात्मविषयका निरूपण किया गया है. उसमें इन्द्रको

परमेश्वरस्वरूपसें कहा गया है. और हृदयाकाशमें अन्तर्यामिस्वरूप जो प्रत्यक् चैतन्य उपलब्ध हो रहा है उस रूपसेंभी परमेश्वरको निरूपित किया है. और स्थावरजंगमात्मक समग्रदृश्यसहित इस जगत्का कर्ता भी कहा है. स्त्री-स्वरूपसेंभी वह परमेश्वरही आविर्भूत हुवें है ऐसा कहा है.

२३ अष्टक ८-२-२३ ऋचा १-४ में वेदका आविर्भाव किस तरह हुवा इसके ज्ञानका माहात्म्य बृहस्पतिने बतलाया है की—

॥ यज्जोतिः परमंब्रह्म यद्योगात्समुपाश्नुते ।
तज्ज्ञानमभितुष्टाव सूक्तेनाथ बृहस्पतिः॥

और ८-३-१६ ऋचा १ सें ६ में परमात्माने अपनी मायाशक्तिद्वारा विश्वकर्मस्वरूपसें जगन्निर्माण किस तरह किया ? पहिले क्या था? प्रलयकालमें क्या था ? और वह जगत् दृश्यकोटिमें कैसे आया? और परमेश्वरने उसी जगत्में प्रवेश किस तरह किया ? किंवा चैतन्यरूपसें कैसे स्फुरित वे हुवें है ! यह सब वृत्तान्त विस्तारसें विशद किये गये है. और सृष्टिके प्रारममें परमात्माने किसी पदार्थकी सहायता ले करके जगत्की रचना की ? क्योंकी जैसे कुंभ-कार घट बनानेमें दंड, चक्र, चीवर, मृत्तिका, जल इत्यादिक पदार्थोंकी मदद विना लिये कार्यारंभ कर सक्ताही नहिं, तैसेंही परमात्माने कौनकौनसे पदा-र्थोंकी मदद ले करके रचना की है ? इत्यादिक विषयोंमें परमेश्वरकी अचिन्त्य-शक्तिका परिणाम और उसका महिमा ही है ऐसा उत्तर दिया गया है. और विशेषरूपसें यह कहा गया है की परमेश्वरको जगन्निर्माण करनेमें किसी पदा-र्थकी सहायता लेनी नहि पडी. वही खुद तत्तत्स्वरूपसें प्रतीत होता है. सृष्टिमें सबोंके चक्षु, मुख, बाहु, चरण इत्यादिक सब वही है. और यहभी कहा है की एक मकानके बनानेमे शिल्पी जंगलमेंसें बडे बडे काष्ठ काट करके परिमाणानुसार उसको दुरस्त बना करके मकानके उपयोगमें लाता है वैसें इस विश्वभवनको बनानेमें उपयुक्त साधनसामग्री वे परमात्मा कहांसें लायें होंगे? ऐसा प्रश्न करके उसका उत्तरभी दिया गया हैकी ब्रह्महींने ब्रह्मरूप जंगलमेंसे समग्र साधनसामग्री अपनी शक्तिद्वारा लेकरके विश्वात्मक भवनको रचा हो ऐसा प्रतीत होता है. परमेश्वर एकही होते हुवे उनोंने किस प्रकारसें विविध शरीरा-त्मक भुवनोंको रचे यह प्रश्न फिर रहता नहि. यही परमेश्वरकी अचिन्तनीय

शक्ति है. उसी अध्यायके १७ वर्गकी २ ऋचामें प्राणिमात्रके शुभाशुभ-कर्मोंके फलोंको देने वालेभी वही विश्वकर्माके लक्ष्यभूत परमात्मा है एसा कहा है.

२४. पुरुष सूक्त ८-४-१७ और १८ और १९ वर्गमें है उसकी १६ ऋचायें हैं, यही पुरुषसूक्त यजुर्वेद और अथर्ववेदमेंभी कुछ न्यूनाधिक-रूपसें प्रदर्शित किया गया है. वेदार्थके गौरव और रहस्यको यथार्थ न समझके कईएक लोक इस पुरुषसूक्तके उपरसें " नरमेध ( पुरुषयज्ञ) " की कल्पना करके वेदको दूषित करतें है. लेकिन सायणाचार्यने इस विषयको बहुतही स्पष्ट किया है ऐसा भाष्यसे पाया जाता है. उस पुरुषसूक्तके द्वारा वेद परमात्माका व्यापकत्व निरूपण करतें हैं. वह " ऋग्वेदतत्त्व " पुस्तकके पृष्ट ७६ सें ८५ तक देखनेसें अवगत होगा.

पुरुषसूक्तमे नरमेधका प्रतिपादन करतें है यह मन्तव्य बिलकुल निर्मूल है. एकही परमात्मा सर्वव्यापक है और उनके अधीन रहनेवाली मायाके वजहसें आध्यासिक जगत् अनुभूयमान हो रहा है, और उसी मायाके वजहसें जगत् फिर लीन होता है इत्यादि उस पुरुषसूक्तमें प्रतिपादन किया है. और यज्ञ, हविष्य, अध्वर्यु, समिध प्रभृति सकलसामग्री तथा यजमान यह सब परमात्मस्वरूपही है औरअन्य कुछ है ही नहि. ऐसा पुरुषसूक्तका अभिप्राय पाया जाता है. पुरुषसूक्तोक्त सृष्टिक्रममें संदिग्ध विषय पाया जाता है, याने तैत्तिरीय उपनिषद्में प्रथम पंचमहाभूतोंकी उत्पत्ति होनेके बाद उनी भूतोंसें जगत्की सृष्टि बतलाई गई है, और छान्दोग्य उपनिषद्में सिर्फ तीन ही भूतों-की याने तेज, जल, अन्न, (पृथ्वी) की उत्पत्ति कही गई है. और ऐतरेयो-पनिषद्में औरही प्रकार बतलाया गया है. उन सब विषयोंमें श्रीव्यास भग-वान् और जगद्गुरुश्री आद्य शंकराचार्य वेदान्तसूत्रमें ऐसा निर्णय करतें है की उन उपनिषदोंकी श्रुतियोंका उद्देश सृष्टिका अनुक्रम बतलानेका नहि था किन्तु ब्रह्मविद्याका बोध करनेके लिये और जगत्की असारता और क्षणिकता प्रदर्शित करनेके लिये मात्र कल्पना की गई है. भगवान् श्री शंकराचार्यजी २-२-३३ सूत्रके भाष्यमें लिखतें है की " न चेयं परमार्थविषया सृष्टिश्रुतिः, अविद्याकल्पितनामरूपव्यवहारगोचरत्वात्, ब्रह्मात्मभावप्रतिपादनपरत्वाच्च, इत्येतद्-

पि नैव विस्मर्तव्यम्" इससे यह पाया जाता है की सृष्टिक्रम जिस कालमें जैसा अनुकूल हुवा तैसा आगे पीछे व्युत्क्रमसेंभी बतलाया गया है. वह सिर्फ अध्यारोप करके अपवादद्वारा ज्ञान प्राप्तिके लिये ही है. इससें सृष्टि प्रकारके व्युत्क्रममें लक्ष्य देनेकी आवश्यकता नहिं. (वेदान्त सूत्र १·४ १४ तथा १५ देखो).

२५. अष्टम अष्टकके सप्तम अध्यायमें बहुतसें वर्गोंमें अध्यात्म-विषय उपलब्ध होता है. प्रथमवर्गमें परमात्माही मायाद्वारा जगत्का कारण है ऐसा प्रतिपादन किया है. उसी तरहसें ११ और १२ वर्गमें "अंभृण महर्षि" की दुहिता (पुत्री) "वाग्" नामा ब्रह्मविज्ञानवाली अपने आत्माका उद्देश करके परब्रह्मस्वरूपता भिन्नभिन्न प्रकारसें प्रकट करती है, याने सकल देवतारूप मेंही हु, सोमभी में ही हु, सब लोक मेरीही सत्तासें अन्नप्राशन करतेंहै, मेरीही सत्तासें लोकोंकी चक्षुरादिक इन्द्रियां अपने अपने व्यापारेंमें तत्पर हो सक्ती हैं. श्वासोच्छ्वासकाभी कारण मे ही हुं. सचराचर विश्वका मूल-कारण में ही हु. रक्षितव्यकी रक्षा में ही करती हुं. ब्रह्मदेवको जगत्का स्रष्टा में ही बनाती हुं. और ऋषियोंको अतीन्द्रियदर्शिता मेंही बक्षीस करती हुं. बुद्धिमत्ताभी मेरे तरफसेंही दी जाती है. सर्वान्तर्यामितया प्रविष्ट हो करके सर्वत्र में ही रहती हु. महादेवजीको त्रिपुरासुरके विजयप्रसंगमें धनुष् बाण मेंनेंही सज्ज कर दिये थे. पचमहाभूतोंको अपने अपने कार्यमें तत्पर मेंही करती हुं, इत्यादिक सार्वात्म्यभावको वह अंभृण ऋषिकी पुत्री "वाग्देवी" प्रकट करके विज्ञानशक्तिसे लभ्यमान सर्वशक्तिमत्त्व और सर्वज्ञत्वको विशद करती है.

२६. इस (अष्टम) अध्यायमें (८-७ १७ में) "नासदासीत्" नामक सूक्त है. जिसको नासदीय (१२९) सूक्त कहतें हैं. एतदन्तर्गतप्रक्रियासें सोपाधिक (मायाशबलित) ब्रह्मके स्वरूपका प्रवचन करके भेदाभास प्रत्या-यक वाक्योंसें ब्रह्मकी शक्ति सत्ता और स्फूर्ति यह बतला दिया. याने वेदान्त-शास्त्रके प्रधान प्रकरणानुसार अध्यारोप करके अब अभिमनिषियोंसे अध्यारोपित पदार्थोंका अपवाद निश्चित करते है. मतलब यही है की ब्रह्मस्वरूप यद्यपि मन और वाणीका अविषय है इस लिये उन ब्रह्मस्वरूपके अधिगमके लिये शब्दकी प्रवृत्ति करना उचित नहि, तथापि वाचिक प्रवृत्तिके बिना समझने

आना अशक्य होनेसें और वह स्वरूप वाचिक प्रवृत्तिका अगोचर होनेसें प्रथम अध्यारोपकी कल्पना करके उस अध्यारोपकी पहिले वह स्वरूप किस हालतेंमें था और मायाद्वारा अध्यारोप करित करनेके बाद वह किस तरह प्रतीत होता है, और अगर उस अध्यारोपितका अपवाद कर दिया जायतो अवशिष्ट क्या और कैसा रहता है यह सब वर्णन करते हैं.

इस सूक्तमें सृष्टिके आविर्भावकी पहिले याने महाप्रलयकालमें जो जगत्का मूलकारण था वह शशशृंगकी तरह अत्यन्त असत् नहि हो सक्ता. और आत्मतुल्य अबाधित सद्रूपभी वह मूलकारण नहि था, और भूरादि-लोक पंचमहाभूत भोक्ता भोग्य मृत्यु अमृत दिन रात केनिमित्त सूर्य चन्द्र तन्निमित्तक मास ऋतु का समष्टिरूप काल वगैरह नामरूपात्मक प्रपंच था ही नहि किन्तु सकल सिद्धान्तसिद्ध पारमार्थिक सत्य ब्रह्मतत्वही था. वर्तमानकालमें परिदृश्यमान जगत सृष्टिके पूर्वकालमें नहि था. (पूर्वपक्ष) जब यह दृश्यमान जगत् उसकालमें नहिं था तो उसकी उत्पत्ति किस प्रकारसे हुई? (सिद्धान्त) सृष्टिके पूर्वकालमें यह जगत् भावरूप अज्ञानसें आच्छादित था, जिस अज्ञानको "माया" भी कहते हैं. जब उसी मायासें "नाम" "रूप" का आविर्भाव हुवा तब उसका उत्पत्तिशब्दसें व्यवहार किया गया है. इसके बादकी ऋचाओंमें प्रपंचोत्पत्तिका प्रकार प्रदर्शित किया है. इस प्रकार जब शुद्ध ब्रह्मके सिवाय कुछभी प्रथम नहि था तब अध्यारोपद्वारा सृष्टिके प्रादुर्भावका प्रकार कहा गया है. वैसी यह सृष्टि कहासे उत्पन्न हुई और किसनें की यह यथार्थ समझना देवोंकोंभी दुर्लभ है. क्योंकी जिस कालमें सृष्टिका प्रारंभ हुवा उस समयमें कोई देवादिक थेही नहि.

२७. इसी अध्यायके २२ वर्गमें कठवल्लीकी आख्यायिका कही है जिसमें यमराज और नचिकेताका संवाद बीजरूपसें प्रदर्शित किया है. नचिकेता अपने पिताजीकी आज्ञासें यमराजके पास गये हैं और उनोंनें यमराजको संतुष्ट करके उनसें तीन वरदान प्राप्त किये है. उनमें के आन्तिम वरदानसें ब्रह्मविद्याकी याञ्चा की है. वह ब्रह्मविद्या न देनेको और नचिकेता उस ब्रह्मविद्याके अधिकारी हैं की नहि इस वृत्तान्तको अवगत करनेके लिये यमराजने दीर्घायुष दिव्यभोग वगैरह पदार्थोंसें बहुतसा प्रलोभन किया परंतु जब नचिकेताने वास्त-

विक वैराग्य प्रदर्शन करके भोगोपरति बतलाई तब यमराजनें ब्रह्मविद्याका बोध किया, यह सब कठवल्ली—यजुर्वेदीय उपनिषद्में है. और यह इस जंग (२३ वर्गमें) भी कहा गया है.

२८. अष्टम अध्यायके ३५ वर्गकी प्रथम और द्वितीय ऋचामें जीवात्मा और परमात्माका अभेद आहितसंस्कार होनेंसें अन्तर्मुख मनसे अवगत हो सक्ता है, याने साक्षात्कारकी योग्यता हो सक्ति है यह कहा गया है. और परमात्माने जगन्निर्माण करनेको किस तरह पर्यालोचन करके जगदुत्पत्ति की है यहभी संक्षेपसें कहा गया है. इस प्रकार प्रथमवेदान्तविभाग संपूर्ण होता है.

२९. दुसरे विभागमें कईएक देवताओंको और विशेष करके इन्द्रको वारंवार परमात्मरूपसें वर्णित किये हैं. वह संक्षिप्त प्रकारसें कहते है.

अष्टक १-१-५ चतुर्थ ऋचामें इन्द्रका परमात्म स्वरूपसें वर्णन किया है. उस ऋचामें इन्द्रशब्दकी भिन्नभिन्न व्युत्पत्ति करके वह नामाभिधान परमात्माहीका है ऐसा कहा गया है. जैसे " भूतानि प्राणिदेहान् इन्धे जीवचैतन्यरूपेण अन्तःप्रविश्य दीपयतीतीन्द्रः". बृहदारण्यकोपनिषद्में ४-२-२में "इन्द्र" शब्द इन्ध माने " प्रकाशकतासे प्रत्यक्ष " इस शब्द उपरसें परोक्ष रीतिमें प्रयुक्त होता है ऐसा आधिदैविक और आध्यात्मिक पद्धतिसें अर्थावगम करतें हैं. और ऐतरेयोपनिषद्में १-३-१४ मंत्रमें " इदन्द्र " ऐसा परमेश्वरका नाम कहा है, और उसीके बादोलत " इन्द्र " शब्दभी परमात्माको उद्देश करके प्रयुक्त होता है, इससें उन दोनोंकी समानता ( लक्ष्यार्थरूपसें ) पाई जाती है. श्री सायणाचार्य ( १-१-५ ऋ. ४ ) भाष्यमें लिखतें हैकी—

"यद्यस्मात्कारणात् एनं परमात्मरूपमिन्द्रं देवं प्राणैर्वाक्चक्षुरादीन्द्रियैः प्राणापानादिवायुभिश्च सहितं समैन्धन् उपासकाः ध्यानेन सम्यक् प्रकाशितवन्तः तद्यस्मात्कारणादिन्द्रनाम संपन्नम्". औपमन्यव नामक ऋषि कहते हैं की—
"इदंदर्शनादिन्द्र इति निर्वचनमाह, इदमित्यापरोक्ष्यमुच्यते, विवेकेन हि परमात्मानमापरोक्ष्येण पश्यति इत्यादि".

उसी प्रकार अष्टक २-१-२१ की पंचम ऋचामें इन्द्रको अन्तर्यामी कहते हैं. और ३-३-१२ चतुर्थ ऋचामें इन्द्रदेव कार्यवशात् भिन्न भिन्न स्वरूप धारण

करते हैं ऐसा कहे करके ३-३-२० की अष्टम ऋचाको देखनेका कहते हैं. और इस ऋचामें अष्टक ४-७-२३-१८ ऋचाका निर्देश किया हुवा है. जिसमें बृहदारण्यक उपनिषद्का २-५-१९ मंत्र बतलाया है. इसी प्रकार वेदमंत्र और उपनिषद्की श्रुति ऐकमत्य करके 'इन्द्रदेव भिन्न भिन्न स्वरूप धारण करते हैं' ऐसा सिद्ध करते है. उनी इन्द्रदेवको "तदेतद् ब्रह्मापूर्व मनपर मनन्तरमबाह्यमयमात्मा ब्रह्म सर्वानुभूरित्यनुशासनम्" यह श्रुति इस प्रकार कहती हैं. उसी प्रकार अग्निदेवको १-४-२५ ऋचा १ में और ३-१-२० ऋचा ४ में अन्तर्यामी नियामक रूपसें कहते हैं. और वर्ग २७ की सप्तम ऋचामें उनका सर्वात्मकत्व प्रतिपादन करके ब्रह्मत्व सिद्ध किया है. उसी तरह अष्टम ऋचामें उन अग्निदेवको परमात्मस्वरूपसें कहते हैं, और अन्तर्यामी सर्वात्मकभी कहा है. वैदिक मुनि हरिप्रसादजीने अपने वेदान्तदर्शन नामक पुस्तकमें पृष्ठ १३८, १३९ में इस विषयपर प्रत्येक वेदमेंसे मंत्रोको बतलायें हैं—ऋग्वेदमेंसें २-३-२३ ऋचा ४६, यजुर्वेदमेंसें ३२-१ और अथर्ववेदमेंसें १३-४-४, ३-४-५.

३०. तीसरे चौथे और पंचम विभागके लिये तो वेदभगवान्के उपर पूर्ण श्रद्धावाला अधिकारी ही योग्यतासंपन्न कहा जाता है. तीसरे विभागमें मनुष्य तपोबलसें देवकोटिको भी पा सक्ता है इसका दृष्टान्त है. बृहदारण्यक उपनिषद् (४-३-३३) में और तैत्तिरीय उपनिषद्में (२-८) मनुष्य, पितृ, गंधर्व, कर्मदेवता, देवता, प्रजापति, इत्यादिकके आनन्दमें उत्तरोत्तर शतगुण उत्कृष्टता बतलाके परमात्माका आनन्द इनसेंभी उत्कृष्टतर है ऐसा बतलाया है. और उसी प्रसंगमें मनुष्य कोटिमेंसें तपके प्रभावसें देव कोटिमें प्रविष्ट होते हैं ऐसा बतलाया है. वेदमेंभी मनुष्यमेंसें तपके प्रभावसें देवकोटिको पाये भये "ऋभु" नामक तीन भाइओंके वृत्तान्तका अष्टक १-२-१ और २ वर्गमें प्रारंभ होता है. और उनके पराक्रमोंका प्रभाव कहा है. उन्ने अपने वृद्ध माता पिताको युवावस्था मंत्रबलसें बक्षीस कीथी और वे लोक निष्कपट और निष्पाप थे इससें उनको मंत्र सिद्धिप्रद होते थे. (१-२-१ ऋचा ४).

३१. चतुर्थविभागमें देवताओंके पराक्रम प्रदर्शित किये हैं. जबकी "ऋभु" नामक बंधुओंने मनुष्य होनेपरभी अपने तपोबलसें देवत्वको प्राप्त करके पूर्वोक्त पराक्रम किये है तब स्वतःसिद्ध देवत्ववाले इन्द्र, अश्विनी-

कुमार, मित्रावरुण, सूर्य इत्यादिक देवोंने असाधारण पराक्रम किये होंय इसमें आश्चर्य नहि. उन पराक्रमोंका संक्षिप्त प्रकार कहते हे—(१) कई एक भक्तोंको संतति नहि थी तो देवताओंने उनके लिये संततिका प्रबंध किया है, और जिनके भाग्यमेंसंतति नहिं थी उनको देवोंने खुद अवतार धारण करके संतानवाले बनाये है यह वृतान्त १-१ २० ऋचा ११ और ३ ५ २ ३ ऋचा १४ में है (२) किसी एक मनुष्यको किसी जलाशयमें फेंक देनेसें वह गतासु हो गया फिरसे उसको वहासें निकालके सजीवन किया. यह वृत्तान्त १-७-१४ ऋचा ६ और २ ३-१ ऋचा ३ और ८-२-११ ऋचा १२ में है. श्री कृष्ण परमात्मानेभी अपने गुरु श्री सांदीपनिके समुद्रमें डुबे हुवे पुत्रको सजीवित ला करके गुरुश्रीको अर्पित किया था यह कथा श्रीमद्भागवतमें है (३) वृद्धावस्थाको पाये भये " च्यवन " ऋषिको अश्विनीकुमार ( देववैद्य ) नें युवावस्था बक्षीस की और नेत्रोंकी विकलता दूर करनेके साथ साफल्य संपादनभी किया था. और कोई पुरुषत्वहीन था उसको पुरुषत्व प्राप्त करा दिया, यह तीनो वृत्तान्त सूक्त ११६, अष्टक १–८-९ ऋचा १० और १-८-१० ऋचा १३ में है. और भी शापप्रभावसें स्त्रीत्वको प्राप्त भये हुवेको पुन. पुरुषत्वप्रदानका (५ ७ १० ऋचा १ सें ४ तक) निरूपण किया गया है. स्त्रियोंके गर्भाशयगत रोगोंकी निवृत्ति (६-६ १४ ऋचा १ सें ५में) और हृदय रोगकी निवृत्ति कही हुई है. (४) अश्विनीकुमारका पराक्रम ऐसा बतलाया हैकी गायको प्रसव होनेकी पहिलेही दुध देनेवाली बनाई है. यह वृत्तान्त १-७ ३३ ऋचा ३ में है. ऐसी गाय ( काठियावाड मंडलान्तर्गत) लखतर दरबारके वहा होनेकी खबर सुनीथी. उन लखतर दरबारके भृत्यवर्ग उस गायको कामधेनु कहा करते थे उसके बाद (काठियावाड मंडलान्तर्गत) जेतपुर रियासदके दरबार "मुळुवाला" साहेब की राजधानीमेंभी वैसी गाय मुझे बतलानेमें आईथी. वैसी गाय होना यह ईश्वरानुग्रहका चिह्न है (५) कोइ एक "सप्तवध्रि" नामक ऋषिको अपने बन्धुओंने द्वेषके मारे किसी सन्दुकमें बद्ध कर दीये उनोने भीतरही फसे हुवेभी भगवान् अश्विनीकुमारकी स्तुति की, अश्विनीकुमारने उन सप्तवध्रि ऋषिको उसी समय उस सन्दुकमेंसे बहार निकाले. इस देववैद्यके चरित्रका वृत्तान्त ४-८-२० ऋचा ५ सें ९ में है. और वैसे कइ एक पराक्रम अश्विनीकुमारके ८–२–१७ ऋचा ११ में कीयें है.

३२. पंचम विभागमें वैदिक मंत्रोंके प्रभावका वृत्तान्त कहा गया है. अगर वैदिक मंत्रोका यथाविधि अनुष्ठान अधिकारी करे तो शास्त्रप्रदर्शित फलको वह अवश्य पा सक्ता है. इस विषयके दृष्टान्त दीये गये हैं. (१) गौतमऋषिको जलकी जरूरत अपने आश्रमहीमें थी उनोने मंत्रोंके प्रभावसें जल प्रकट किया था. (२) दीर्घकालके अनुष्ठानसें इन्द्रदेवके दर्शन प्रत्यक्ष होतें है, (१-६-८ ऋचा १८). (३) किसी एक राजाके पुरोहित रथाधिरूढ हो करके अपनें यजमानके पास आ रहेथे, मार्गमें कोइ एक राजकुमार चलते हुवे रथकी नीचे दब जानेसें मर गया, उसको मंत्र बलसें पुरोहितजीनें सजीवन किया. (४) मंत्रबलसें आकाशमें गमन हो सक्ता है. पातञ्जलयोगसूत्रमेंभी आकाशविहारका प्रयोग बतलाया है. (५) अष्टक २-५-६ मंडल १ सूक्त १८७के अनुष्ठानसें अन्नजन्य रोग निवृत्त होतें है, और विष अमृतायमान होता है. मिरांबाइको अपने पतिनें (मेवाड देशके नरेश मांडलिक राणानें) विषपात्र पानके लिये भेजा था उनोने उस विषका पान किया परंतु कुछभी हानि हुइ नहिं थी. वहभी मंत्र किंवा भक्तिका प्रभाव है. प्रह्लादकोभी अपने पिता हिरण्यकशिपुने विष्णुभक्तिकी बहुत मनाइ की परंतु जब उसने माना नहिं तब अनेक उपद्रवोंके साथ विषमय भोजनभी करवाया परंतु वह सर्वत्र भगवत्स्वरूपही देख रहाथा इससें वह विष अमृतरूप हो गया, यह कथा श्रीमद्भागवतमें है. (६) और १८९सूक्तमें, २-५-१० ऋचा १ में, ईशावास्योपनिषद्की १-१८ श्रुति अक्षरशः प्रदर्शित की है. उसमें अग्निकी प्रार्थना अवसानकालमें उपासक करता है. (७) 'विषानिर्हरिण्युपनिषद्' १९१ सूक्तके १४सें १६ वर्गमें प्रसिद्ध है. उसमें भिन्नभिन्न प्रकारके विष बतलायें हैं. और उसमें सर्पदंशकाभी समावेश किया गया है. इस सूक्तको यथार्थ समझके अनुष्ठान करनेसें विषोत्तारण होता है ऐसाभी कहा गया है. (८) दुःस्वप्नके निरोधार्थ अष्टक २-७-९ और १०, सूक्त २८ के जपका विधान है. और अनुष्ठान करनेंकाभी कहा हुवा है. अष्टक ३-७-१४ की ५ ऋचामें कठोपनिषदका मंत्र है, वह ४ मंडलके सूक्तमें है. अवसानकालमें उसका जप करनेसें शाश्वतिक सुखकी प्राप्ति कही है. (९) अष्टक ४-४-२७ मंडल ५का ८३ सूक्तका पाठ करनेसें अनावृष्टिकी निवृत्तिके साथ वृष्टि होती है. और २८ वर्गकी १०

ऋचामें अतिवृष्टि—उपद्रव निवारणार्थ जपका कहा है. अष्टक ८-८-२२ का नित्य जप करनेसें दुःस्वप्नका निरोध होता है. और जाग्रत किंवा स्वप्न कालमें किये हुवे अघटितकार्यजनित पापका प्रतिबंध होता है. अष्टक ५-४-३० की १२ ऋचामें मृत्युंजयका महामंत्र है. उसका जप सकाम अनुष्ठानादिकमें किया जाता है. (१०) अष्टक ३-३-२३ वसिष्ठजीके शिष्योंने पढना नहिं चाहिये. इसका कारण यही हैकी विश्वामित्रका 'सुदा' नामक एक शिष्य था, वह राजर्षि था, वह किसी कारणसें वसिष्ठजीके साथ द्वेष करता था, इसमें विश्वामित्रने अपनें शिष्यके रक्षणार्थ वसिष्ठजीको इस वर्गकी ऋचासें शाप दीया, इस वजहसें वसिष्ठानुयायि शिष्य इस वर्गका पठन पाठन या श्रवण नहिं करतें हैं.

३३ षष्ठ विभागमें पुराणोंमेंके अवतार और कई एक अलौकिक कथायें प्रदर्शित की गई है. उनके बीजरूपसें वेदकी जिस् किसी ऋचामें कुछ कहा गया है वह संक्षिप्त लिखता हुं. (१) विरोचनके पुत्र और प्रह्लादके पौत्र बलिराजाका पराजय करनेंके लिये समग्र देवसहित इन्द्रनें की हुई विष्णु भगवानकी स्तुतिसें स्वयं वामनावतारसें विष्णु प्रकट हुवे. और बलिराजासें चरणत्रयपरिमित भूमिकी याञ्चा की, तब बलिराजानें कबूल किया. उस समय विष्णु भगवाननें विराट् स्वरूप धारण करके एक चरणसें पृथिवी, द्वितीय चरणसें अन्तरिक्षको परिमित करके तृतीय चरण बलिकी छातीके उपर रखके उसको पातालमें निहित कर दीया. इस वृत्तान्तसें मिलता हुवा वृत्तान्त अष्टक १-२-७ में दिख पडता है, उसी तरह अष्टक ६-२-२६ में भी है. (२) अष्टक ६-१-१६ ऋचा १३में नमुचि नामक दैत्यसें इन्द्रका युद्ध हुवा तब इन्द्र पकडे गये उस समय इन्द्रको दैत्यनें अपनें मृत्युके साधन कहे की —मेरे मृत्युकालमें रात्रि अथवा दिवस नहिं होना चाहिये, शुष्क किंवा आर्द्र पदार्थसें मेरा मृत्यु नहिं हो सका इत्यादिक सब वृत्त समझ करके समुद्र फेनसें संध्या समयमें वह दैत्य मारा गया. यह बात प्रह्लादजीके पिता हिरण्यकशिपुको परमात्मानें नृसिंहावतार धारण करके मारा था उससें मिलती है. उनकोभी ब्रह्माजीने वरदान दीया था की—मनुष्यसें तु नहिं मरेगा, रात्रिमें या दिनमें और शस्त्रसें तेरा मृत्यु नहिं होगा इत्यादि. इससें परमात्माने नृसिंहदेवके

वचनोंको सत्य करनेके लिये नृसिंह रूपसें प्रकट हो करके संध्यासमयमें अपनें हाथोंके नखूनसें उस हिरण्यकशिपुको मारा था. (३) अष्टक ३-८-९ ऋचा ६-७ और ८-४-२८ ऋचा १४ में लोकमान्य तिलकनें अपनें 'आर्कटिक होम' नामक ग्रन्थमें रामायणके तुल्य वृत्तान्त है ऐसा कहा है. (४) अष्टक ५-४-११ ऋचा १में अश्वाभिमानिनी देवताका आवाहन करनेका बतलाया है इससें निष्कलंक की जो 'कल्कि' स्वरूपसें अश्वाभिमानी देव प्रकट होनेके हैं उनसें यह कथा मिलती है. अथवा हयग्रीव किंवा हयशिराः स्वरूप भगवाननें धारण किया उस उद्देशसें यह प्रसंग हो. महाभारतके शान्तिपर्वके मोक्षधर्मप्रकरणमें ऐसी कथा हैकी—ब्रह्मदेवके पाससें मधुकैटभ नामक दोनों दैत्य वेदका हरण कर गये थे. ब्रह्मदेवकी स्तुतिसें प्रसन्नताको पाये भये विष्णुने हयशिराः स्वरूप धारण करके वेदको वापस ले आ दिये थे, उस प्रसंग पर उनका वह अवतार था. (५) अष्टक ८-७-३० ऋचा ७ मे स्तम्भमित्र नामक किसी ऋषिके स्थानमें आग लगनेसें उनोंने अपने स्थानके रक्षणार्थ अग्निदेवकी स्तुति की है. और महाभारतमें कहा है इस तरह खांडव वनमें जैसे उत्तरोत्तर अग्नि बढता जाताथा उसी प्रकार बढते हुवे अग्निको शान्त करनेके लिये ऋषिने प्रयास किया है इत्यादिक वृत्तान्त है. (६) अष्टक ८-८-१३ ऋचा ३ में श्री जगन्नाथजीकी प्रतिमा और उनके स्थानके लिये कुछ विवेचन है—काष्ठमयप्रतिमावाले देव समुद्रतीर पर आये हैं ऐसा लिखनेसें यह श्री जगदीशजीका वृत्तान्त हो ऐसा पाया जाता है. औरभी पुराणोंनें मनुष्योंको शिक्षण दीया गया है यहभी वैदिक पाया जाता है, जैसें—(१) *असत्यवादी नष्ट हो जाता है (५-७-६ ऋचा ८)*. (२) सत्यवादी अनुकूल फलको पाता है. पुण्यात्माभी अनुकूल फलको प्राप्त होता है. और पापात्मा प्रतिकूल फलको प्राप्त होता है. अपनें अपनें शुभाशुभ कर्मानुसार परिणाम भोगना पडता है (७-६-१४ ऋचा १). और किये हुवे कर्मोंको देवदूत देखते हैं, (७-६-७ ऋचा ८). (३) रात्रिसूक्त (८-७-१४) में रात्रिको देवताके रूपकसें वह प्राणिमात्रके श्रमको दूर करनेवाली है ऐसा कहा है. (४) अष्टक ५-४-२१ और वर्ग २४, २५, २६ में नवीन मकानमें वास्तु करनेके प्रासंगिक मंत्र हैं.

३४. सप्तम विभागमें व्यावहारिक विषयोंका निर्देश है. इसमें पहेला प्रसंग यह है की पहिले चार वर्ण थे की नहिं ? भिन्नभिन्न ज्ञातियें थी की

